  

पत्थरी के कीड़ों को मारने के लिए कार्बन टेट्राक्लोराइड या आई० सी० आइ० के फेनोविस का प्रयोग करना बहुत ही लाभप्रद है।



## बाह्य कीड़े
## ( Ecto Parasites )

जूँ ( Lice )—जूँ हानिप्रद और कष्टप्रद लघु कीट है। ये रक्त चूसती हैं। काटने से खुजली होती है। चिड़िया विफल और निर्बल हो जाती है।

जुआँ मारने की गमैक्सीन सर्वोत्तम दवा है। इसे शरीर पर मलना चाहिए या डी० डी० टी० पाउडर १ भाग २० भाग राख में मिलाकर प्रयोग करें या गमैक्सीन १ भाग १००० भाग राख में मिलाकर प्रयोग करें।

कुटकी ( Roost Mite )—प्रायः रात को मुर्गियों को काटतीं, रक्त चूसती हैं।

जहा कुटकियों की अधिकता हो वहाँ चिड़ियों के शरीर पर लोरेक्सेन, गमैक्सीन, डी० डी० टी० पाउडर उपरोक्त विधि से प्रयोग करें।

किलनी ( Tick )—किलनियाँ पक्षियों के शरीर पर रक्त चूसती हैं। यही नहीं, टिक फीवर का कारण होती हैं। इनके लिए भी कुटकियों वाला ही प्रयोग करें।

पिस्सू और खटमल—' Fleas & Bugs )—मुर्गियों को बहुत कष्ट पहुँचाते हैं। इन्हें दूर करने के लिए डी० डी० टी० पाउडर छिड़कते रहें।

## कब्ज ( Con tipation )

विकृत, रद्दी, भारी कच्चे खाद्यों के प्रयोग से प्रायः पक्षियों को कब्ज हो जाता है। पक्षी का पेट साफ नहीं होता। पेट में कष्ट रहना और भूख कम हो जाती है।

  

चिकित्सा—पेट को साफ करने के लिए गुनगुने पानी में एक चम्मच एप्सम साल्ट घोलकर पिलायें या रिफायण्ड कैस्टर आयल या पैराफीन लिक्विड पिलायें। पक्षियों को हरा चारा, सब्जियाँ और दलिया खिलायें।

## अतिसार ( Diarrhoea )

खराब खाद्यों के प्रयोग से पक्षियों को हरे, पीले या सफेद रंग के बार-बार पतले दस्त आते हैं। पक्षी शिथिल और निर्बल हो जाता है।

चिकित्सा—टिंचर कैम्फर प्रयोग करायें। सल्फामाइसेटिन या डेज के इन्ट्रोजाइम या सल्फाग्वानेडिन की आधी गोली खिलायें।

## गुदा के घाव
## ( Vent Gleet )

प्रायः मुर्गी की गुदा के भीतरी भाग में घाव हो जाते हैं, जो कष्टसाध्य होते हैं। गुदा के पास शोथ हो जाता है। इनसे पीले रंग का लेसदार स्राव बहता रहता है।

चिकित्सा—घाव को साफ करके पेनिसिलीन आयण्टमेंट लगायें। नेब सल्फ मलहम या सिप्रक्लिङ्ग पाउडर का प्रयोग भी उत्तम गुणकारी है।

———